तणुअठ वेअ दुजुअल कसाय उज्जोअ गोअदुग निद्दा ॥
तसवीस आउ परित्ता खित्त विवागाणुपुव्वीओ ॥ १९ ॥
घणघाइ दुगोअ जिणा तसि परतिग सुभग दुभग चउ सास ॥
जाइतिग जिअ विवागा आऊ चउरो भव विवागा ॥ २० ॥
नाम धुवोदय चउतणु वघाय सहारणिर जोअतिग ॥
पुग्गल विवागिब धो पयइठिइ रस पएसत्ति ॥ २१ ॥

परावर्तमान प्र० ९१ "शरीर अष्टक की ३३ ( तेजस कार्मण बिना, तीन शरीर, तीन उपांग, छे संस्थान, छे संघयण, पांच जाति, चार गति दो खगति, चार आनुपूर्वी ) प्रकृति, वेद तीन, हास्यादि चार, १६ कषाय उद्योत आतप, गोत्र दो वेदनीदो, पांच निद्रा, त्रसदशक, स्थावर दशक आयुष्य चार, एवं ९१ प्र० परावर्तमान है ॥ यह प्रकृतियाँ अन्य प्रकृति योंके बंध उदय को निवार के अपना बंध उदय स्थापन करती है, इसमें १६ कषाय और पांच निद्रा एवं २१ केवल उदय परावर्तमान है और स्थिर, अस्थिर, शुभ अशुभ, यह ४ प्र० केवल बंध परावर्तनमान है शेष ६६ प्र० उदुभय परावर्तमान है ॥ क्षेत्र विपाकी चार आनुपूर्वी क्षेत्र विपाकी है ॥ १९ ॥ जीवविपाकी ७८" घन घाती ४७ ( ५ ज्ञान, ९ दर्शन। २८ मोहनीय, ५ अंतराय ) गोत्र द्विक, वेदनी दो, जिननाम, त्रस त्रिक, स्थावरत्रिक, सुभग चतुष्क, दुर्भग चतुष्क, स्वासोश्वास, जातित्रिक, (५ जाति ४ गति, दो खगति, ) एवं ७८ जीवविपाकी है ॥ भव विपाकी - चार आयुष्य भव विपाकी है ॥ २० ॥ पुद्गल विपाकी ३६,, नाम कर्म की ध्रुवा दयी १२ ( निर्माण, स्थिर अस्थिर, अगुरु० शुभ, अशुभ, तेजस कर्मण, वर्ण चार ) शरीर चतुष्क ( ३ शरीर, ३ उपांग, छे संघ०, छे संस्थान ) उपघात, साधारण, प्रत्येक, उद्योतत्रिक ( उ० आ० प० ) एवं ३६ प्र० पुद्गल विपाकी है ॥

२३ २५ २६ २८ २९ ३० ३१ १
ति पण छ अट्ठ नवहिआ वीसा तीसेग तीस इग नामे ॥
६ ७ ७ ३
छ स्सग अट्ठति बंधा सेसेसु यठाण मिक्किक्कं ॥२५॥

नामकर्म की प्रकृति के बन्ध स्थान आठ हैं। २३-२५-२६-२८ २९-३०-३१-१ जिसमें छे भूयस्कार, सात अल्पतर, आठ अवस्थित और तीन अवक्तव्य बन्ध हैं। शेष कर्मो का एक एक ही बन्ध स्थान है। विवेचनः-- नाम कर्म की ६७ प्र० हैं (विपाक गंथा ३१ जिसमें पहला २३ का बन्ध यथा वर्ण ४ तै० का० अगु० निर्मा० उप० तिर्यंच, एके०, औ० शरीर, हुंड०, स्था०, अपर्या०, अस्थि०, अशु०, दुर्भ०, अना०, अशय, सूक्ष्म या बादर, साधारण या प्रत्येक यह पहला बंध स्थान। यह एकेंद्रिय प्रायोग्य, एकेन्द्रिय, विकलेन्द्रिय और पंचेन्द्रिय मिथ्यात्वी बांन्धे १ पूर्वोक्त २३ में से नं० १६-१७-१८-११ को निकालके प्रतिपत्ति मिलावे और उस्वा० परा० मिलाने से २५ का दुसरा बंध स्थान पर्याप्ता एकेन्द्रिय और अपर्याप्ता बेरिन्द्रि प्रायोग्य होता है ॥२॥ उद्योत या आतप मिलाने से २६ का बंध स्थान पर्याप्ता एकेंद्रिय बांधे ॥३॥ नौ० २ देव० २, पचें०, सम०, उस्वा०, परा०, शुभगति, त्रस, बादर, पर्या०, प्रत्ये०, अस्थि०, अशु, अशय, (या १४-१५-१६ की प्रतिपत्ति) सौभा०, सुस्वर, आदेय, और नव ध्रुवबंधी एवं २८ का बंधस्थान देवता या प्रथम के चार गु० वाले मनुष्य, तिर्यंच बांधते है ॥४॥ जिन नाम मिलाने से २९ का बंध स्थान अविरति सम्य० मनु० देव० में होता है ॥ अथवा पूर्वोक्त २५ में खगति, संघयण, संस्थान, औदारिकोपांग मिलावे और एकेंद्रिय की जगह पंचेंद्रिय और स्थावर की जगह त्रस मिलाने से २९ का बंध स्थान पर्याप्ता पंचेन्द्रिय तिर्यंचको होता है ॥५॥ पूर्वोक्त २८ में आहारक द्विक मिलाने से ३० का बन्ध स्थान अप्रमत संय-

तको होता है तथा वज्रऋषभ० जिन नाम मिलाके और देवद्विक की जगह मनुष्यद्विक मिलाने से ३० का बध स्थान देवता मनुष्य प्रायोग्य बाधे ॥६॥

पूर्वोक्त ३० के बध स्थान में जिन नाम मिलाने से ३१ का बन्ध स्थान देवप्रायोग्य ७-८ गु० वाला बाधे ॥७॥ और अपूर्व करणादि तीन गु० में रहा हुवा साधु एक यश कीर्ति बाधे यह १ का बध स्थान ॥८॥ छे भूयस्कार कहा सो १ का बध स्थान श्रेणी से गिरते होता है इस लिये भूय० नहीं होता । अवक्तव्यबध पहली श्रेणी से गिरता एक यश कीर्ति बाधे वह और दुसरा सप श्रेणी में काल करके देवता में पहले स में ३० प्र० बाधे वह । एव

उत्तर प्र० के बन्धस्थान और भूयस्कारादि यत्र,

| | ज्ञान | दर्श | वेद | मोहनी | आयु | नाम | गोत्र | अन्त |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| उत्तर प्रकृति | ५ | ९ | २ | २६ | ४ | ६ | २ | ५ |
| बधस्थान | १ | ३ | १ | १० | १ | ८ | १ | १ |
| बधस्थान में कितनी प्रकृतिया | ५ | ९ ६ ४ | १ | २२ २१ १७ १३ ९ ५ ४ ३ २ १ | १ | २३ २५ २६ २८ २९ ३० ३१-१ | १ | ५ |
| भूयस्कार | ० | | ० | ९ | ० | ६ | ० | ० |
| अल्पतर | ० | | ० | ८ | ० | ७ | ० | ० |
| अवस्थित | १ | | १ | १० | १ | ८ | १ | १ |
| अवक्तव्य | १ | | ० | २ | १ | ३ | १ | १ |

२ और कोइ जिन रहित नाम २९ बाधे यह तीजा अवक्तव्यब है ॥२५॥

वीसयर कोडी कोडि नामे गोए सत्तरी मोहे ॥
तीसियर चउसु उदही निरय सुराउमि तितीसा ॥२६॥

मुत्तु अकसाय ठिइ बार मुहुत्ता जहन्न वेअणिए ॥
अट्ठ नाम गोएसु सेसएसु मुहुत्तंतो ॥२७॥

५ १४ १
विग्घा वरण असाए तीसं अट्ठार सुहुम विगलतिगे ॥
पढमागिइ संघयणे दस दुसुवरि मेसु दुगवुड्ढी ॥२८॥

उत्कृष्ट स्थिति बंध ॥ नाम और गोत्र कर्म की उ० स्थिति वीस कोडा कोडी सागरोपम की है ॥ मोहनीय कर्म की ७० कोडा-कोडी सागर और शेष चार कर्मों की स्थिति ३० कोडा कोडी सागरोपम की है । नारकी और देवता के आयुष्य की स्थिति ३३ सागरोपम की है ॥२६॥ ज० स्थिति बंध ॥ अकषायी को, छोडके (सकषायी) वेदनीय कर्म की जघन्य स्थिति बारह मुहूर्त की है ॥ नाम और गोत्र कर्म की जघन्य आठ आठ मुहूर्त की स्थिति है शेष पांच कर्मों की जघन्य स्थिति अन्तर मुहूर्त की है ॥२७॥ उत्तर प्र० का ऊ० स्थिति बंध ॥ पांच अन्तराय ज्ञा० द० के चौदह आवरण और शाता वेदनीय उ० स्थिति बंध तीस कोडा कोडी सगरोपमका है । सूक्ष्मत्रिक और विकलेन्द्रियत्रिक की स्थिति अठारह कोडा कोडी सागरोपम, पहला संघयण पहला सस्थान की स्थिति दश कोडा कोडी सागरोपम और उपर के संस्थान तथा संघयण दो दो में दो दो कोडा कोडी सागर की स्थिति वधा देना जैसे न्यग्रोध, रूपभना० १२ कोडा कोडी सादि नाराच १४ कोडा कोडी कुब्ज, अर्ध नाराच १६ कोडा कोडी, वामन कीलिका १८ कोडा कोडी हुंडक और छेवट वीस कोडा कोडी सागरोपम ॥२८॥

१६ , १ १ १ १ १ १ १
चालीस कसाएसु मिउ लहु निध्धुण्ह सुरहि सिय महुरे ॥
दस दोसड्ढ समहिआ ते हालिद्द बिलाइण ॥२९॥
दस सुहविहगइ उच्चे सुर दुग थिरछक्क पुरिस रइ हासे ॥
मिच्छे सत्तरी मणुदुग इत्थी साएसु पन्नरस ॥३०॥
१ १ १ १ ० ० २ १
भय कुच्छ अरइ सोए विउव्वि तिरि उरल निरय दुग निए ॥
१ ६ ४ १ १ १
तेअपण अथिर छक्के तस चउ थावर इग पणिदी ॥३१॥
नपु कुखगइ सास चउगुरु कक्खड रुक्ख सीय दुग्गंधे ॥
वीस कोडा कोडी एवइ आबाह वास सया ॥३२॥

सोलह कषाय की उ० स्थिति चालीस कोडा कोडी साग० मृदु-लघु, स्निग्ध, उष्ण, सुरभिगंध, श्वेत वर्ण, और मधुररस की दस कोडा कोडी साग० और पीत वर्ण तथा अम्लरस की १२॥ कोडी कोडी सागरोपम की उ० स्थिति है ॥२९॥ शुभ विहायो गति, ऊंच गोत्र, सुरद्विग, स्थिरषट्क, पुरुष वेद, रति और हास्य का दस कोडा कोडी साग० मिथ्यात्व ७० कोडा कोडी साग० मनुष्य द्विक, स्त्री वेद, और सातावे० की उ० स्थिति १५ कोडा कोडी सा० की है ॥३०॥ भय, जुगुप्सा, अरति, शोक, वैक्रियद्विक, तिर्यंचद्विक, औदा, द्विक, नरकद्विक नीच गोत्र, तेजस पचक, (ते० का० अगु० निर्मा० उप०) अस्थिरषट् (अस्थिर, अशुभ दुर्भग, दुःस्वर, अना० अयश) त्रस चतुष्क (त्रस बादर, पर्याप्त प्रत्येक) स्थावर एकेंद्रिय और पचेंद्रिय जाति ॥३१॥ नपुसक वेद, अशुभ विहायो गति, श्वास चतुष्क उश्वास, उद्योत, आतप, पराघात) गुरु कर्कश, रुक्ष, शीत, दुर्गंध, की उ० स्थिति बीस कोडा कोडी सागरोपम की है ॥ जितने कोडा कोडी सागरोपम की स्थिति है, उतने सो वर्ष का अबाधा काल समझना ॥३२॥

गुरु कोडी को डीअंतो तित्था हाराण भिन्न मुहुबाहा ॥
लहु ठीइं संखगुणूणा नरतिरि आणाउ पल्लतिंग ॥ ३३ ॥
इगविगल पुव्व कोडी पलिआसंखंस आउ चउ अमणा
निरुवकमाण छमासा अबाह सेसाण भवतसो ॥ ६४ ॥

लहु ठिइ बंधो संजलण लोह पण विग्घ नाण दंसेसु ॥
भिन्न मुहुत्तं ते अठ जसुच्चे बारस य साए ॥ ३५ ॥

तीर्थंकर नामकर्म की और आहारक द्विक की उ० स्थिति अतः कोडाकोडी अर्थात् एक कोडाकोडी से कुछ न्यून की होती है . और आवाधा काल अन्तर मुहुर्त का है ॥ आठों कर्मो की जघन्य स्थिति असं ० गुणहीन अत कोडाकोडी सा० की है. मनुष्य और तिर्यंच का आयुष्य उ० तीन पल्योपम है ॥ ३३ ॥ आगामि भव का आयुष्य ॥ एकेन्द्रिय विकलेन्द्रिय पूर्वकोटी वर्ष का आयुष्य बाधे । और असंज्ञि पंचेन्द्रिय पर्याप्त चारों गति का आयुष्य पल्योपम के असख्य भाग बांधे । निरुपकों आयुष्यवाले को छे मास का अबाधाकाल होता है. शेष जीवों को भव का तीसरा भाग आबाध काल होता है ॥ ३४ ॥ उत्तर प्र० का जघन्य स्थितिबंध ॥ संज्वल लोभ, ५ अनंत, ५ ज्ञाना०, ४ दर्शना की जघन्य स्थिति अन्तर मु० की होती है, । यश नाम. ऊंच गोत्रकी मु० ज० स्थिति और साता वेदनीय की १२ मु० की ज० स्थिति है (इनसब १८ प्र० का जघन्य बंध नौवे गु ० के अंत या दश में गु० होता है.) ॥ ३५ ॥

दो इग मासो पक्खो सजलण तिगे पुमट्ठ वरिसाणे ॥
सेसाणु कोमाओ मिच्छत्तठिइए ज लद्ध ॥३६॥

अयमुक्कोसो गिदिसु पलिया सखस हीण लहुबधो ॥
कमसो पण वीसाए पन्नासय सहस्स सगुणिओ ॥३७॥

संज्वलनत्रिकका अनुक्रम से दो महिना, एक महिना, एक पक्ष का ज० स्थितिबन्ध है और पुरुषवेदका ज० आठ वर्ष यह जघन्य स्थितिबध नोमे गु० में अपनी ७ बध प्र० के विच्छेद समये होता है ॥शेष ८५ प्र० को उत्कृष्ट स्थिति को मिथ्यात्व से भाग देने पर जो लब्ध सख्या आवे वह ज० स्थितिबंध समझना (इन ८५ प्र० का जघन्यबध एकेन्द्रिय मे होता है यथा-मिथ्यात्वका स्थितिबध एक कोडा कोडी सागरोपम का है असाता और निद्रा ५ का स्थितिबध सागरोपम का सातीया तीन भाग अर्थात् ३/७ बारहकषाय ४/७ मनुष्यद्विक स्त्रीवेद १/१४ इत्यादि उत्कृष्ट स्थिति परसे समझ लेना एव १०१ शेष १३ प्र० वैक्रिय अष्टक, जिन, आहारक २ मनुष्य तिर्यचायु का ज० स्थिति बध अलग कहेंगे) ॥३६॥ पूर्वोक्त स्थितिबध एकेन्द्रिय में उत्कृष्ट समझना ज० पल्योपमके असं० भागहीन कहना (एव ८५ प्र० का ज० उ० स्थिति बध एकेन्द्रिय म कहा शेष ज्ञा० ५, दर्श० ४, अन्त० ५, की उ० स्थि० ३/७ सातावेदनी १/१४ यश, ऊचगोत्र ३/७ पुरुषवेद ३/७ सज्वलकषाय ४/७ और दो आयुष्य की पूर्व कोड़ की स्थिति बांधे यह उ० स्थिति ज० स्थिति पल्योपम के असं० भागहीन परन्तु दोना आयुष्य की ज० स्थिति क्षुल्लक भव प्रमाण समझना एव १०६ प्र० का बध एकेन्द्रिय में है जिसका ज० उ० स्थितिबध कहा) ॥३७॥

विगल[3] असन्निसु[1] जिट्ठो कणिट्ठओ पल्ल संखभागूणो ॥
सुरनिरयाउ समा दस महस्स सेसाउ खुड्ड भवं ॥३८॥
सव्वाण विलहु बंधे भिन्न मुहू अबाह आउजिट्ठे वि ॥
केइ सुराउसमं जिणमंत मुहु विंति आहारं ॥३९॥
सत्तरस समहिआ किर इगाणु पाणुंमि हुंति खुड्ड भवा ॥
सगतीससय तिहुत्तर पाणु पुण इग मुहुतंमि ॥४०॥
पणसठि सहस पण सय छत्तिमा इगमहुत्त खुड्ड भवा ॥
आवलिआण दोसय छप्पन्ना एग खुड्ड भवे ॥४१॥

विकलेन्द्रिय में और असंज्ञि पंचे० में अनुक्रम से. २५-५० १००-१००० गुणस्थितिबंध एकेन्द्रिय से अधिक कहना (और उ० से ज० पल्योपम के असं० भागहीन कहना. परतु असंज्ञि में ११७ प्र० का बंध है सो शेष प्र० का बंध एकेन्द्रियवत् भाग निकाल लेना और आयुष्य की स्थितिबंध देवता और नारकी कि ज० दश हजार वर्ष कहना. मनुष्य, तिर्यंचकी ज० स्थि० क्षुलक भव प्रमाण कहना) ॥३८॥ सर्व प्र० का ज० स्थितिबंध का अबाधाकाल अन्तर मुहुर्तका होता है. आयुष्य की उ० स्थितिबंधका भी अबाधाकाल अन्तर मुहुर्तका होता है ॥ कितनेक आचार्यों का मत है कि देवता के आयुष्य जितनी जिन नाम कर्म की जघन्यस्थिति, है. जिन नाम कर्म बाधने के पीछे देवता का एक पल्योपम अथवा नारकी का दश हजार वर्ष का जघन्य भव करके तीर्थंकर होते हैं और आहारकद्विक की अन्तर मुहुर्त की ज० स्थिति कहते हैं ॥३९॥ एक स्वासोस्वास मे साधिक सतरह क्षुल्लक भव होते हैं ॥ एक अन्तरमुहुर्त में ३७७३६ स्वासोस्वास होते हैं ॥४०॥ एक अन्तर मुहुर्त में ६५५३६ पैंसट हजार पांचसो छत्रीस क्षुलक भव होते हैं ॥ एक क्षुलक भव २५६ आवलीका होता हैं ॥४१॥ उत्कृष्ट तथा जघन्य स्थितिबन्धस्वामी कहते हैं ॥

अविरय सम्मोतित्थ आहार दुगामराउ य पमत्तो ॥
मिच्छ दिट्ठी बंधइ जिट्ठ ठिइ सेस पयडीण ॥
विगल सुहु माउगतिग तिरि मणुआ सुर विउव्वि निरय दुग ॥
एगिंदि थावरा यव आईसाणा सुरुक्कोस ॥ ४३ ॥
तिरि उरल दुगुज्जोअं छिवट्ठ सुरनिरय सेस चउगइआ ॥
आहार जिणमपुव्वो ऽनिअट्टि संजल पुरिसलहुं ॥ ४४ ॥
सायजसुच्चा वरणाविग्घ सुहुमो विउव्वि छ असन्नि ॥
सन्नि विआउ बायर पज्जेगिंदिउ सेसाण ॥ ४५ ॥

जिन नाम कर्मका उ० स्थितिबंध अविरति सम्य और आहारकद्विक और देवआयु का प्रमत्त संयत है शेष ११६ प्र० का उ० स्थितिबंध मिथ्यात्वी को होता है ( यह उत्कृष्ट स्थितिबंध अति संक्लिष्ट परिणामों से होता है परंतु देवायु मनुष्यायु तिर्यंचायु अति विशुद्ध परिणामों से बंधता है ) ॥ ४२ ॥ विकलेन्द्रिय ३, सूक्ष्म ३, आयुष्य ३ ( देवायु वर्जके ) सुरद्विक, वैक्रिय २ और नरकद्विक एवं १५ प्र० का उ० स्थितिबंध मिथ्यात्वी तिर्यंच और मनुष्य को होता है ईसानपर्यंत के देवता और एकेन्द्रिय स्थावर आतप नामकर्म का उ० स्थिति बंध बांधते हैं ॥४३॥ तिर्यंच २, औदारिक २, उद्योत और छेवट्ठ संघयण को देवता और नारकी उ० स्थिति से बांधते हैं ॥ शेष २६ प्र० चारों गति वाले मिथ्यात्वी उ० स्थिति से बांधते हैं ॥ अपूर्व करण गु० में क्षपक श्रेणीवाला जीव आहारक द्विक और जिन नाम की ज० स्थिति बांधे । अनिवृत्ति बादर संपराय वाला जीव संज्वल कषाय और पुरुष वेदका ज० स्थिति बंध करे ॥ ४४ ॥ सूक्ष्म संपराय गु० वर्ती जीव सातावेदनीय, यश नाम ऊंच गोत्र, नव आवरण और पांच अंतराय को ज० स्थिति से बांधे ॥ पर्याप्ता असंज्ञि पंचेन्द्रिय तिर्यंच वैक्रिय षट्का ज० स्थिति बंध करे ॥ संज्ञि और असंज्ञि पंचेन्द्रिय चारों प्रकार के आयुष्य को ज० स्थिति में बांधे ॥ शेष ८५ प्रकृति का ज० स्थिति बंध बादर पर्याप्ता एकेन्द्रिय जीव बांधते हैं ॥ ४५ ॥

उक्कोस जहन्नेअर भंगा साइ अणाइ धुव अधुवा ॥
चउहासगअजहन्नो सेसतिगेआउचउसुदुहा ॥ ४६ ॥
चउभेओअजहन्नो संजलणा वरण नवग विग्घाणं ॥
सेसतिगिसाइ अधुवो तह चउहासेस पयडीणं ॥ ४७ ॥

उत्कृष्ट, जघन्यबंध अनुकृष्टबंध और अजघन्य बंध एवं ४ भांगे अथवा सादिबंध, अनादिबंध ध्रुवबंध और अध्रुव बंध यह भी चार भांगे हैं ॥ सात मूल प्र० विषय ज० बंध ४ प्रकार का है. बाकी के तीन बंध में. सादि और अध्रुव यह दो प्रकार के बंध हैं ॥ आयुष्य के उत्कृष्टादि ४ भांगों मे सादि और अध्रुव यह दो भांगे होते हैं ॥ ४६ ॥ सञ्ज्वलन कषायनव आवरण और पांच अन्तराय संबंधी अजघन्यबंध चार भेद से हैं. और इन्हीं प्रकृत्तियोंके शेष तीनबंध विषय सादि और अध्रुवबंध दो भांगे हैं ॥ बाकी १०२ प्रकृत्ति के जघन्यादि चार भांगा में सादी और अध्रुव दो भागे हैं ॥

विवेचन—संज्वल कषाय ४, ज्ञाना० दर्श० आवरण ६ और ५ अंतराय एवं १८ प्र० का अजघन्य बंध चार प्रकार है। यथा- उपशम श्रेणी वालों को पूर्वोक्त १८ प्र० का अजघन्यबंध होता है. वह उपशांत मोहावस्था में अबन्ध होके. गिरता हुआ अजघन्य बांधे उसे सादी कहते हैं ॥ १ उपशांतमोह अवस्था के पहिले वे प्रकृत्तियां कभी विच्छेद नहीं हुई इसलिये अनादि २ ॥ अभव्य इन प्रकृतियों का अन्त नहीं करता इसलिये ध्रुव ३ और भव्य करेगा इसलिये अध्रुव है ४, पूर्वोक्त १८ प्र० का शेष जघन्य १ उत्कृष्ट २ अनुत्ककृष्ट एवं तीन बंध विषय सादि, अध्रुव दो भांगे हैं ॥ क्षेपक श्रेणी मे अपने अपने बंधविच्छेद समय पहिले जघन्यबंध होता है. वह प्रथम ही हुआ है। इसलिये सादि आगे अबन्धक होगा इसलिये अध्रुव, उत्कृष्ट बंध सज्ञि पंचेन्द्रिय मिथ्यात्वी करता है। वह अन्तर मुहुत रह कर पीछे फिर अनुत्कष्ट बन्ध करता।पना है इस तरह चढते उतरते की अपेक्षा से इन दो भांगों को सादि अध्रुव-होता है ॥ एवं शेष१०२ प्र० के भांगों को स्व बुद्धि से विवचा लेना॥४७॥

साणाइ अपूव्वंते अयरंतो कोडि कोडिओ नहिगो ॥
बंधोनहु हीणो नय मिच्छे भव्विअरसन्निमि ॥४८॥

जइलहुबंधो बायर पज्ज असंखगुण सुहुमपज्जहिगो ॥
एसिअपज्जाणलहु सुहुमअर अपज्ज पज्जगुरु ॥४९॥

लहु बिअ पज्ज अपज्जे अपज्जे अर बिअ गुरुहिगो एवं ॥
ति चउ असन्निसु नवरं संख गुणो बिअ अमण पज्जे ॥५०॥

सास्वादन से यावत् अपूर्व करण गु० पर्यंत अंत कोडा कोडी सागरोपम से अधिक बंध नहीं होता (उ० ७० आदि कोडा कोडी सागर का बंध केवल मिथ्यात्व गु० में होता है) और न अंत कोडा कोडी सा० से कम होता है। तथा मिथ्यादृष्टि भव्य और अभव्यसंज्ञि पचेंद्रिय में भी इससे हीनबंध नहीं होता ॥४८॥ सबसेस्तोक यतिका जघन्य स्थितिबंध, १ बादर पर्याप्ता एकेंद्रियका ज० स्थितिबंध असं० गुण, २ सूक्ष्म एकेंद्रिय पर्याप्ता का ज० स्थि० विशेषाधिक, ३ बादर सूक्ष्म एकेन्द्रिय के अपर्याप्ता का जघन्य स्थितिबंध विशेषाधिक, ४ सूक्ष्म अपर्याप्ता एकेंद्रिय का उ० स्थि० विशे० ६ बादर अपर्या० एके० उ० स्थि० विशे० ७ सूक्ष्म पर्या० एके० उ० स्थि० विशे० ८ बादर पर्या० एके० उ० स्थि० विशे० ९ बेइंद्रिय पर्या० ज० स्थि० बं० सं० गु० १०, बेइंद्रिय अपर्या०, ज० बं० विशे० ११ बेइंद्रिय अपर्या० उ० बं० विशे० १२ बेइंद्रिय पर्याप्ता उ० बं विशे० १३ तेइंद्रिय पर्या० ज बं० विशे १४ तेइं० अपर्या ज० बं० विशे० १५ तेइं० अपर्या उ० बं० विशे १६ तेइं० पर्या० उ० बं० विशे० १७ चौरिंद्रिय पर्या० ज० बं० विशे० १८ चौरिं० अपर्या० ज० बं० विशे० १९ चौरिं० अपर्या० उ० बं० विशे० २० चौरिं पर्या उ बं विशे० २१ असंज्ञि पचेंद्रिय पर्या० ज० बं, सं गु २२ अस पंचे अपर्या, ज बं, विशे

तो[२६] जइ जिट्ठो बंधो संख गुणो[२७] देस विरयहस्सिअरो[२८] ॥
सम्मचउ[३२] सन्नि चउरो[३६] ठिइ बंधाणुक्कम संख गुणा ॥५१॥

सव्वाणवि जिट्ठ ठिइ असुभाजं साइ संकिलेसेणं ॥
इअरा विसोहिओ पुण मुतुं नर अमर तिरि आउ ॥५२॥

सुहुम[१] निगोआइ खणप्प जोग बायरय[२] विगल[५] अमण[६] मणा ॥
अपज्ज[७] लहु पढम दुगुरु[९] पजहस्सि[११] अंगो[१३] असंख गुणो ॥५३॥

२३ अस० पंचें० अपर्या० उ० बं० विशे० २४ अस० पंचे० पर्या० उ० बं० विशे० २५ छट्ठे गुणस्थानक वर्ती साधुका उत्कृष्ट बंध सं० गुणों २६ देश विरतिका ज० बं० सं० गु० २७ देश विरतिका उ० बं० सं० गु० २८ चोथे गुण स्थानक पर्याप्ताका ज० बं० सं० गु० २९ अविरति अपर्या० ज० बंध सं० गु० ३० अविरति अपर्या० उ० बं० सं० गु० ३१ अविरति पर्या० उ० बं० सं० गु० ३२ संज्ञि पंचे० पर्या० ज० बं० सं० गु० ३३ संज्ञि पंचे० अपर्या० ज० बं० सं० गु० ३४ संज्ञि पंचे० अपर्या० उ० बं० सं० गु० ३५ संज्ञि पंचें० पर्या० उ० बं० सं० गु० ३६ ॥४९-५१॥ मनुष्य, देव, तिर्यंचायु वर्ज के शेष सब प्रकृतियों कि उत्कृष्ट स्थिति अशुभ (अप्रशस्त) जानना क्यों कि तीव्र कषायोदय से उत्कृष्ट बंध होता है, और जघन्य स्थिति बन्ध विशुद्धाध्यवसायों से होता है, ॥५२॥ सूक्ष्मनिगोद लब्धी अपर्याप्त का सबसे स्तोक योग १ इससे बादर निगोद अपर्या० ज० योग अस० गु० २ बेरिन्द्रिय अप० ज० योग अस० गु० ३ तेरि० अप० ज० योग अस० गु० ४ चौरि० अप० ज० योग अस० गु ५ अ-

१८ २० २८
अपजत्त तसुक्कोसो पज्जजहन्नि अरु एव ठिइ ठाणा ॥
अपजेअर भख गुणा परम अपज बिए असख गुणा ॥५४॥

संज्ञि पचेन्द्रिय अप० ज० योग अस गु० ६ सज्ञि पचें० पर्या० ज० योग अस० गु० ७ सूक्ष्मनिगोद अप० ज० योग अस गु० ८ बादर निगोद अप० ज० योग अस० गु० ६ सूक्ष्मनिगोद पर्या० ज० योग अस० गु० १० बादर निगोद पर्या० ज० योग अस० गु० ११ सूक्ष्मनिगोद पर्या० उ० योग अस गु १२ बादरनिगोद पर्या उ योग अस गु १३ बेरी अप उ योग अस० गु १४ तेरि अप उ योग अस गु १५ चौरी अप० उ० योग अस० १६ असंज्ञि पचें० अप० उ० योग अस० गु० १७ संज्ञि पचे० अपर्या उ० योग अस गु० १८ बेरी० पर्या० ज० योग अस० गु १६ तेरि० पर्या० ज० योग अस० गु० २० चौरि० पर्या० ज० योग अस० गु० २१ असंज्ञि पचे० पर्या० ज० योग अस० गु० २२ सज्ञि पचे० पर्या० ज० योग अस० गु० २३ बेरि० पर्या० उ० योग अस गु २४ तेरि पर्या उ योग अस गु २५ चौरि पर्या उ योग अस गु २६ असज्ञि पचें पर्या उ० योग अस० गु० २७ सज्ञि पचें० पर्या० उ० योग अस० गु० २८ अनुत्तर देवका उ० योग अस० गु० २६ ग्रैवेक देव उ० योग अस गु० ३० युगलीया उ० योग अस० गु० ३१ आहारक शरीर उ० योग अस० गु० ३२ शेष देव नारकी तिर्यंच मनुष्याणा यथो त्तरमुत्कृष्ट योग अस० गु० ॥३२॥ इसी तरह स्थिति स्थान भी कहना। परन्तु अपर्याप्ता से पर्याप्ता सख्यात गु० कहना परन्तु इतना विशेष है कि अपर्याप्ता बेरीं द्रो में अस ख्यात गुणा कहना ॥ ५४ ॥

पइखणं असंख गुण विरिअ अपज पइ ठिइ असंख लोग समा ॥
अज्झवसाया अहिआ,सत्तसु आउसु असंख गुणा ॥५५॥
तिरि[३] निरयति[३] जोआण[१०] नर भव जुअ सचउ पल्ल तेसट्ठ[१६३] ॥
थावर[४] चउ इग[१] विगला[३] यवेसु[१] पण सीइ सयमयरा[१८५] ॥५६॥
अपढ़म सघयणा[५] गिइ[५] खगइ अण[४] मिच्छ[=] दुमग[३] थीण[३] तिगं[३] ॥
निय[१]नपु[१]इत्थि[६] दुतीसं[३२] पणिंदिसु अबन्ध ठिइ परमा ॥५७॥

अपर्याप्ता जीवों को प्रति समय असं० गुण योग वृद्धि होती है. और प्रत्येक स्थितिबन्ध के असख्यांते लोकाकाश प्रदेश प्रमाण अध्यवसाय होते हैं। सात कर्मो की स्थिति बन्ध के अध्यवसाय.विशेषाधिक होतेहै। यदा प्रथम ज. स्थिति के अध्यवसायअस.लाकाकाश.अस प्रदेश प्रमाण है. तत दूसरे समय की स्थिति सथानके अध्यवसाय विशेषाधिक ह एवंयावत उत्कृष्टस्थिति बंध पर्यन्त विशेषाधिक कहना परन्तु आयुष्य कर्मके अस.गु. कहना ॥५५॥ तिर्यंच त्रिक नरक त्रिक और उद्योत नाम कर्मका उत्कृष्ट अबाधा काल. मनुष्यके भवों सहित चार पल्योपम साधिक एकसो त्रेसट १६३ सागरोपम हैं। अर्थात इतने काल तक पूर्वोक्त ७ प्र. न बांधे॥ स्थावर चतुष्क, एकेन्द्रिय जाति, विकलेन्द्रिय और आतप नाम कर्मका. उ. अबाधा काल मनुष्य भवयुक्त चार पल्योपम साधिक १८५ सागरोपमका है॥५६॥ प्रथम का वर्जके शेष ५ संघयण, ५ संस्थान, विहायोगति, अनन्तानुबन्धी कषाय, मिथ्यात्व मोहनीय, दुर्भाग्य त्रिक,थीणद्धि त्रिक, नीच गोत्र, नपुंसक वेद, और स्त्रि वेद एव २५ प्र. का उ. अबन्ध काल नरभवयुक्त एकसौ बतीस १३२ सागरोपम है। यह ४१ प्र. की अबन्धस्थिति पंचेन्द्रिय विषय होती है. शेष ७१ प्र. का अबन्घ काल दूसरे ग्रन्थसे लिखते हैं। दूसरा तीशरा कषाय ८ मनुष्य त्रिक ११ औदारिक द्रिक १३ और वज्र रुषभनाराच संघयण एव १४ प्र देशोन पूर्व कोटी तक संयत नहीं बांधते और शेष ५ प्र. का उ. अबन्ध काल अन्तर मुहुर्त है॥५७॥

१३२ १६३ १८५
विजयाइसु गेविज्जे तमाइ दहिमय दुतीस तेसठ ॥
२ २
पण सीइ सयय बंधो पल्ल तिग सुर विउव्वि दुगे ॥
२ १ ४
समयादसंखकाल तिरिदुग निएसु अउ अन्त मुहू ॥
उरलि असंख परट्टा साय ठिइ पुव्व कोडूणा ॥५९॥
१-५ १ १ १ ४
जलहिसय पणसीअ परघुस्सा से पणिदि तस चउगे ॥
१३२ १ ३ १
बत्तिस सुहविहगइ पुम सुभगति गुच चउर मे ॥६०॥
१ ४ ५ ५ २ २
असुखगइ जाइ आगिइ संघयणाहार निरयजोअ दुग ॥
१ १ १ १० १ १ ४ १
थिर सुभ जसथावर दस नपु इत्थी दुजुअल मसाय ॥६१॥

अब ध काल संख्या उपाय ॥ विजयादि अर्थात विजय २ वार और अच्युत ३ वार एवं १३२ सागर पूर्ण होता है ॥ ग्रैवेयक १ विजयादि २ अच्युत ३ वार एवं १६३ तम प्रभा १ ग्रैवेयक १ विजयादि २ और अच्युत तीन बार एवं १८५ सागरोपम मनुष्य भव युक्त होता है एवं २५-७-६ प का अनुक्रम से अबन्ध काल कहा ॥ अब ७३ अध्रुवबंधी ॥ का निरन्तर ब ध कहते है ॥ सुरद्विक वैक्रियद्विक का तीन पल्योपम तक उ निरन्तर ब ध युगलिया बांधे ॥ ५८ ॥ जघन्य एक समय से यावत् ७ असं॰ काल तक निरन्तर बन्ध तिर्यंचद्विक और नीचगोत्र का ( तेउ वाउ, नारकी में होता है ॥ आयुष्य ४ का निरन्तर बंध अंतर मुहूर्त ॥ औदारिक शरीरका असंख्य पुद्गल परावर्त और सातावेदनीका निरन्तर देशोण पूर्वकोटी तक होता है ॥ ५९ ॥ पराघात, उश्वास, पंचेन्द्रिय जाति और त्रस चतुष्क विषय १८५ सागरोपमका निरन्तर बन्ध होता है शुभ विहायोगति, पुरुष वेद, सौभाग्यत्रिक, उच्चगोत्र और समचतुरस्र संस्थान विषय १३२ सागरोपम का निरन्तर स्थिति बंध होता है ॥६०॥ अशुभ विहायोगति, अशुभ जाति, अशुभ संस्थान ५, अशुभ संघयण ५ आहारक द्विक, नरकद्विक, उद्योत द्विक, स्थिर, शुभ, यश, स्थावर दशक नपुंसक वेद, स्त्रीवेद, दोयुगल और सातना वेदनीय एवं ४१ ॥ ६१ ॥

समयादंतमुहुतं मणुदुग जिण वइर उरलुवंगेसु ॥
तित्तिसयरा परमा अंतमुहु लहुवि आउ जिणे ॥६२॥
तिव्वो असुह सुहाण संकेस विसोहिओ विवज्जयओ ॥
मंदरसो गिरि महिरय जल रेहा सरिस कसा एहिं ॥६३॥
चउठाणाइ असुहा सुहन्नहा विग्धदेसघाई आवरणा ॥
पुम संजलणिग दुति चउ ठाणरसा सेस दुगमाइ ॥६४॥

इन ४१प्र.का निरन्तर एक समय से यावत् अंतर मुहूर्त पर्यंत ज.बंध होता है ॥ मनुष्य द्विक, जिननाम, वज्ररुषभनाराच संघयण, और औदारिक अंगोपांगका ३३ सागरोपम का निरन्तर उ. बंध होता है ॥ और चार आयुष्य तथा जिननाम कर्मका जघन्य निरन्तर बंध अन्तर मुहुर्त होता है ॥६२॥ अनुभाग बंधः- अशुभ और शुभ प्रकृतियों का तीव्ररस अनुक्रम से संक्लिष्ट और विशुद्ध परिणामों से बंधता है। इसमें विपरितपने मंद रस बंधता है यह पर्वत, पृथ्वी, रेती और पानी की रेखा के समान कषायों से होता है ॥ ६३ ॥ उक्त कषायों से अशुभ प्र. का रस अनुक्रम से ४-३-२-१ स्थानिक बन्धता है और शुभ प्र. का इससे विपरितपने समझ लेना ॥ शुभ प्र. का एक स्थानिक रस नहीं होता इसलिये कौनसी प्रकृति कितने प्रकार के रस बांधे वह बतलाते हैं। पांच अन्तराय देशघाति आवरण ७ ( ४ ज्ञा० ३ दर्श० ) पुरुष वेद, और सञ्वल कषाय ४ एवं १७ प्रकृति १ - २ - ३ - ४ स्थानिक रस से बन्धती है. (इनका एक स्थानिक रस अनिवृत्ति बादर गु० के सख्याते भाग व्यतीत होने पर होता है ) शेष १०३ प्रकृति का २-३-४ स्थानिक रस होता है। एक स्थानिक रस नहीं बन्धता क्योंकि एक स्थानिक रस अनिवृत्ति बादर गु० में होता है. और वहा इन सब प्रकृतियों का बंध विच्छेद हो जाता है केवल ज्ञानावर्णादि ५ प्र० का बन्ध विच्छेद यहां नहीं होता वे प्र० एक स्थानिक रस बंध की नहीं है ॥ ६४ ॥

निंबुच्छुरसो सहजो दुति चउभाग कढि इक्क भागतो ॥
इग ठाणाइ असुहो असुहाण सुहो सुहाणतु ॥६५॥
तिव्वमिग थावरायव सुरमिच्छा बिगल सुहुम निरयतिग ॥
तिरि मणुआउ तिरि नरा तिरिदुग छेवट्ठ सुरनिरया ॥६६॥
विउवि सुरा हारग दुग सुखगइ वन्न चउ तेअ जिण सायं ॥
समचउ परघा तसदस पणिंदि सासु च खवगाउ ॥६७॥

नींव और शाठे के स्वाभाविक रस को दो, तीन चार भाग को उकाल के अर्थात् काढा बना के एक भाग रक्खे वह अशुभ प्रकृतिका एक स्थानिक वगैरेह अशुभ रस है, और वैसे ही शुभ प्र० का शुभ रस समझना। (एक स्थानिक रस के स्पर्द्धक असंख्याते होते हैं और वे स्पर्द्धक उत्तरोत्तर अनन्त गुण रसवाले होते हैं एवं दो, तीन, चार स्थानिक रस स्पर्द्धक भी असंख्याते है और परस्पर अनन्त गुण रस वृद्धीवाले हैं। जितने अध्यवसाय स्थान हैं। उतने ही अनुभाग स्थान हैं क्योंकि अनुभाग अर्थात् रसका कारण कषायिक परिणाम हैं और कषायिक परिणाम अध्यवसाय के तीव्र तीव्रतर, तीव्रतम, मंद मंदतर, मंदतम आदि रुप से असंख्याते भेद हैं देखिये कम्मपयडी की ३१ वी गाथा श्री यशोविजयजीकृत टीका–कषायिक परिणामज य अनुभाग स्थान भी कषायिक परिणाम के तुल्य अर्थात् असंख्याते ही है) ॥६५॥ एकेंद्रिय स्थावर, आतप कर्म का उ० रसबंध मिथ्यात्वी तिर्यंच और मनुष्य करते है ॥ तिर्यंचद्विक, छेवट्ठ संघयण का उ० रसबंध देवता नारकी करते है ॥६६॥ वैक्रियद्विक, सुरद्विक आहारकद्विक, शुभ विहायोगति, वर्ण चतुष्क तैजस चतुष्क, जिननाम, सातावेदनी समचतुरस्र संस्थान, पराघात त्रसदशक पंचेद्रिय जाति, उश्वास और उच्चगोत्र एवं ३२ प्र० का उ० रस सूक्ष्म संपराय और पूर्व करण गु० वर्त्ति क्षपक श्रेणीवाला बांधे ॥६७॥

तमतमगा उज्जोअं सम्मसुरा मणुअ उरल दुग वइरं ॥
अपमत्तो अमराउ चउगइ मिच्छाउ सेसाणं ॥६८॥
थीण तिगं अण मिच्छं मंदरसं संजमुम्मुहो मिच्छो ॥
बिअ तिअ कसाय अविरय देस पमत्तो अरइ सोए ॥६९॥
अपमाइ हारग दुगं दुनिद्द असुवन्न हास रइ कुच्छा ॥
भय मुवघाय मपुव्वो अनिअट्टी पुरिस संजलणे ॥७०॥
बिग्घा वरणे सुहुमो मणु तिरिआ सुहुम विगल तिग आऊ ॥
वेउव्विछक्कम रमा निरया उज्जोअ उरल दुगं ॥७१॥

तम तम प्रभा नारकी के जीव उद्योत नाम कर्म का उ० रस बांधते है। सम्यक्त्व दृष्टि देवता, मनुष्यद्विक, औदारिक द्विक और वज्र रुषभनाराच संघयण का उ० रस बांधे. । अप्रमत्तसाधु देवायु का उ० रस बांधे और शेष ६८ प्र० का उ० रस चारोंगतिके उत्कृष्ट कषाय वाले मिथ्यादृष्टि जीव बांधते है ॥६८॥ सम्यक्त्व चारित्र के सन्मुख हुवा मिथ्यादृष्टि जीव थीणद्धित्रिक, अनन्तानुबधी कषाय, और मिथ्यात्व मोहनी का जघन्य रस बांधे। देशविरति चारित्र सन्मुख सम्यग्दृष्टि जीव अप्रत्याख्यानी कषाय को और सर्व विरति चारित्र सन्मुख देशविरतिजीव. तीजे कषाय को ज० रससे बांधे । प्रमतसाधु, अरति और शोक को ज० रससे बांधते है ॥६९॥ अप्रमत्तसाधु, आहारक द्विकको और अपूर्व करण गु० वर्तिक्षपक श्रेणीवाले निद्राद्विक, अप्रशस्त वर्ण चतुष्क, हास्य, रति, जुगुप्सा, भय और उपघात नाम कर्मको ज० रस बाधते है ॥ अनिवृत्ति गु० वाले क्षपक पुरुषवेद और संज्वल कषाय का ज० रस बांधे ॥७०॥ पांच अन्तराय, और ज्ञान. दर्शनके नौ आवरण का ज० रस सूक्ष्म संपराय गु० वाले बांधे । सूक्ष्मत्रिक विकलेन्द्रियत्रिक, चार आयुष्य और वैक्रिय षटक एवं १६ प्र० का ज० रस मनुष्य और तिर्यंच बाधते है. । देवता नारकी उद्योत और औदारिक द्विकको ज० रससे बांधे ॥७१॥

तिरि दुगनिअं तमतमा जिणमविरय निरय विणिग थावरयं ॥
आसुहुमायव सम्मो व साय थिर सुभ जसा सिअरा ॥७२॥

तस वन्न तेअ चउमणु खगइ दुग पणिंदि सास परं घुच्च ॥
संघयणा गिइ नपुत्थी सुभगिअरति मिच्छ चउ गइआ ॥७३॥

चउतेअ वन्न वेअणिअ नामणुक्कोस सेस धुवबंधी ॥
घाइण अजहन्नो गोए दुविहो इमो चउहा ॥७४॥

तिर्यंचद्विक और नीच गोत्र के ज० रस को तम तम प्रभावनारकी बाधे जिन नामका ज० रस अविरति सम्यक्त्वदृष्टि मनुष्य बाधें । नरक बिना शेष तीन गति के जीव एकेन्द्रिय जाति और स्थावर नामकर्मका ज० रस बाधे । सौधर्म ईशान पर्यंत देवता आतप नामकर्मका ज० रस बाधे । सम्यक्त्वदृष्टि अथवा मिथ्यादृष्टि जीव, साता, स्थावर शुभ और यश इनकी प्रतिपक्ष ४ एव ८ प्र० का ज० रस बाधे ॥७२॥ त्रस ४, वर्ण ४, तैजस ४ (तै० का० अगु० नि०) मनुष्यद्विक, खगतिद्विक, पचेन्द्रिय, उश्वास, पराघात, ऊच गोत्र संघयण ६, संस्थान ६ नपु सकवेद, स्त्रीवेद, सौभाग्यत्रिक और दुर्भाग्यत्रिक एव ४० प्र० का ज० रस चारोंगतिवाले मिथ्यादृष्टि जीव बाधते है ॥७३॥ तेजस ४, शुभवर्ण ४, वेदनीय और नामकर्मका अनुत्कृष्ट रसबंध शेष ४३ ध्रुवबन्धी प्रकृति तथा १४ घाति प्र० का अजघन्य रस और गोत्र कर्मका अनुत्कृष्ट और अजघन्य दोनों रसबध चार प्रकार से है (सादि अनादि, ध्रुव, अध्रुव) ॥७४॥

सेसमि दुहा (अणु भागबन्धो सम्मत्तो) (वर्गणा स्वरूपमाहः)
इग दुगणु गाइ जा अभवणंत गुणिआणु ॥

खंधा उरलोचि अवग्गणा उ तह अगहणं तरिया ॥७५॥

ऐ मेव विउव्वाहार तेअ भाषाणु पाण मणकम्मे ॥
सुहुमा कमावगाहो ऊणूणंगुल असंखंसो ॥७६॥

इक्किकहिया सिद्धाणंतंसा अंतरेसु अग्गहणा ॥
सव्वथ जहन्नु चिआ निअणंतं साहिया जिट्ठा ॥७७॥

शेष प्रकृति और तीन प्रकार के रसबन्ध के विषय दो भांगे है (सादि अध्रुव) "वर्गणा स्वरूप." एक अणुक, दो अणुक एवं यावत् अभव्य से अनन्तगुणे परमाणु निष्पन्न स्कंध वह औदारिक ग्रहण योग्य वर्गणा होती है। एवं एकेक परमाणुकी वृद्धि से ग्रहण योग्य वर्गणा के पश्चात् अग्रहण योग्य वर्गणा होती है ॥७५॥ इस तरह यावत् अनन्त वृद्धि होने पर वैक्रिय ग्रहण योग्य वर्गणा. एवं आहारक, तेजस, भाषा श्वासोश्वास, मन और कारमण वर्गणा की भी परस्पर एकेक से अनन्त गुणी वृद्धि समझ लेना और यह औदारिकादि ८ वर्गणा अनुक्रम से सूक्ष्म सूक्ष्म होती है. अवगहना हीन हीन अगुंल के असख्यभाग होती है ॥७६॥ एकेक परमाणु अधिक यावत् सिद्धों के अनन्त में भाग औदारिकादि वर्गणा विषय अग्रहण वर्गणा होती है. सर्व वर्गणा विषय जघन्य ग्रहण योग्य वर्गणा से अरन अनन्तवें भाग अधिक उत्कृष्ट वर्गणा होती है ॥७७॥

अतिम चउफास दुगध पच वनरस कम्म खधदल ॥
सव्वजिअणत गुणरस अणुजुत मणतय पएस ॥७८॥
एग पएसो गाढ निअसव्व पएसओ गहेड जिओ ॥
थोवो[1] आउ तदसो[2] नामे गोए[3] समो अहियो ॥७९॥

अन्त के चार स्पर्श, दो गध, पाच वर्ण, पाच रसवाले कर्मस्कध जो सर्व जीवों से भी अनन्त गुणे रसवाले अणुवों से युक्त है। अनन्त प्रदेशी एक प्रदेश क्षेत्र को अवगाह कर रहने वाले कर्मस्कध को अपने सर्व प्रदेशों से जीव ग्रहण करता है वह (ग्रहण किया हुआ अनन्त स्कधमय कर्मदल) का सबसे स्तोक भाग आयुष्य कर्मपन परिणमता है नाम और गोत्र कर्म के विषय तुल्य परन्तु आयुष्य कर्म से अधिक भाव परिणमता है विवेचन—जीव कैसा कर्म दलिक ग्रहण करते हैं, वह कहते हैं आठ स्पर्श में से अन्त के ४ स्पर्श (शीत उष्ण, स्निग्ध, रुक्ष) होते हैं एक परमाणु में पूर्वोक्त ४ स्पर्श में दो स्पर्श प्रतिपक्षी होते हैं यादा परमाणु इकठे होने से चारों स्पर्श मिलते हैं और ये वर्ण ५,गध २, रस ५, युक्त होते हैं परमाणु में वर्ण गध रस एकेक ही होता है) ऐसे कर्मस्कध के दलीये जो प्रत्येक परमाणु प्रति सब जीव से अन त गुणे रस के अविभाग परिछेद है ॥ ऐसे परमाणुवों से युक्त और अनन्त प्रदेशी अर्थात् अभव्य से अनन्त गुणे परमाणु मयकत एक प्रदेशावगाढ जिस आकाश प्रदेश को अवगाहनामें जीव रहा हो उसी आकाश प्रदेश को अवगाहा हुवा परन्तु अ तर परस्पर प्रदेशावगाढ नहीं। ऐसे कर्मस्कध दलिक को जीव अपने सर्व प्रदेशों से ग्रहण करता है ७८ अध्यवसाय से ग्रहण किये कर्मदल जो अष्टविध बन्धक हो तो आठ भाग सात विधि बधक हो तो सात भाग और छ विध बधक हो तो छे भाग होते हैं ॥७८-७९॥

विग्घावरणे[४] मोहे[६] सव्वो[७] वरि वेअणीइ[८] जेणप्पे ॥
तस्सा फुडत्तं नहवइ ठिइ विसेसेण सेसाणं ॥८०॥
निअजाइलद्धदलिआणं तं सो होइ सव्व घाइणं ॥
वज्झंतीण विभज्जइ सेसं सेसाण पइ समयं ॥८१॥
सम्म[१] देस[२] सव्व[३] विरइउ अणविसंजोअ[४] दंस खवगेअं[५] ॥
मोह[६] सम[७] संत खवगे[८] खीण[९] सजोगि[१०] अरगुणसेढी[११] ॥८२॥
गुणसेढी दलरयणाणु समयमुदयाद संखगुणणाए ॥
एअगुणापुण कमसो असंख गुण निज्जरा जिवा ॥८३॥

अन्तराय, ज्ञानावरणीय और दर्शनावरणीय कर्म विषय परस्पर तुल्य और गोत्रकर्म से अधिक इससे मोहनीयकर्म विषय अधिक और वेदनीयकर्म विषय सबसे अधिक भाग परिणमते हैं। स्तोक दलिक होने से वेदनीयकर्म का स्पष्ट अनुभव नहीं होता और बाकी कर्मो की स्थिति विशेष करके हीनाधिक भाग होती हैं ॥८०॥ अपनी मूल प्रकृति रूप जाति से प्राप्त किये हुए कर्म दलिक का अनन्तवां भाग सर्वघाति प्रकृति के भाग मे आता है और बाकी रहे हुवे प्रदेश शेष बन्धती हुई प्रकृतियों को प्रति समय बटजाता है ॥८१॥ गुणश्रेणी सम्यक्त्व प्राप्ति यह प्रथम गुणश्रेणी १; देशविरति २, सर्व विरति ३, अनन्तानुबंधी की विसयोजना ४, दर्शन मोहनीय क्षये ५ चारित्र मोहनीय उपशमें अर्थात् उपशमश्रेणि विषय ६-१० गुणस्थानक मे ६, उपशांत गुणस्थानक में ७ क्षपकश्रेणी ६-१० गु० में ८, क्षीणमोह गु० में ९, सयोगी केवली १०, आयोगी केवली ११, यह ग्यारह गुण श्रेणी अर्थात् गुणाकारे प्रदेश रचना होती है ॥८२॥ उस गुणश्रेणी विषय कर्म दल की रचना प्रति समय उदय क्षण की अपेक्षा से असख्यात २ गुणी होती है और पूर्वोक्त गुणश्रेणी वाले जीव अनुक्रम से असंख्यात २ गुणी निर्जरावाले होते हैं ॥८३॥

पलिआऽसंखसमुहू सासण इअर गुणअंतर हस्स ॥
गुरु मिच्छिवे छसठी इअर गुणे पुग्गलद्ध तो ॥८४॥
उद्धार अद्ध खित्त पलिअ तिहा समय वासमय समए ॥
केसवहारो दीवोदहि आउ तसाइ परिमाणे ॥८५॥
दव्वेखिते काले भावे चउह दुह वायरो सुहुमो ॥
होइ अणंतुसप्पिणीपरिमाणो पुग्गल परट्टो ॥८६॥
उरलाइ सत्तगेणं एगजिओ मुअइ फुसिअ सव्वअणु ॥
जत्तिअ कालिस थूलो दव्वे सुहुमो सगन्नयरा ॥८७॥

गु० विषय ज० उ० अन्तर ॥ सास्वादन और अन्य दूसरे गुण-स्थान का जघन्य अन्तर पल्योपम के असं० भाग है और अन्य गु० का ज० अन्तर अन्तरमुहूर्त का है । मिथ्यात्व गुण स्थानक का उ० अन्तर दोछासठ (१३२) सागरोपम का है और दूसरे १० गुणस्थानों का उ० अन्तर अर्ध पुद्गल परावर्त है ॥८४॥ पल्योपम उद्धार, अद्धा और क्षेत्र एवं ३ प्रकार के पल्योपम है ॥ ये अनुक्रम से बालाग्र प्रति समय बालाग्र सौ वर्ष में । और बालाग्र का स्पर्श, अस्पर्शे हुए आकाश प्रदेशों को प्रति समय अपहरण करने के दृष्टान्त से होता है इनसे द्वीप समुद्र, आयुष्य और त्रसादि जीवों की गिनती अनुक्रम से होती है । विशेषता से इनके सूक्ष्म बादर कहके छे भेद भी किये हैं ॥८५॥ पुद्गल परावर्त ॥ द्रव्य, क्षेत्र काल और भाव विषयिक चार प्रकार से पुद्गल परावर्त इनको सूक्ष्म और बादर दो प्रकार से माने हैं । ये प्रत्येक अनन्त उत्सर्पिणि, अवसर्पिणी कालचक्र प्रमाण है । ॥८६॥ औदारिकादि सात वर्गणा ॥ आहारक बिना के चौदह राजलोकमें रहे हुए सर्व परमाणुवों को औदारिकादि सातोंपणे एक जीव स्पर्श कर त्याग करे उस काल को स्थूल द्रव्य पुद्गल परावर्त कहते हैं और सातों वर्गणा में का एकेक कोई भी वर्गणा सब परमाणुवों को अनुक्रम से एकेक वर्गणापणे परिणाम ने त्याग करे उस काल को सूक्ष्म द्रव्य पुद्गल परावर्त कहते हैं ॥८७॥

लोगप्पएसो सप्पिणि समया अणुभाग बंधठाणाय ॥
जहतह कममरणेणं पुठा खित्ताइ थूलि अरा ॥८८॥
अप्पयर पयडिबंधी उक्कड जोगीय सन्नि पजत्तो ॥
कुणइ पएसुक्कोस जहन्नयं तस्स वच्चासे ॥८९॥
मिच्छ अजय चउआउ बितिगुणविणु मोहि सत्त मिच्छाइ ॥
छण्ह सतरस सुहुमो अजया देसा बिति कसाए ॥९०॥
पण अनि अट्ठ सुखगइ नराउ सुर सुभग तिग विउव्वि दुगं ॥
समचउरसममायं वइर मिच्छोव सम्मोवा ॥९१॥

क्षेत्रादि ३ पुद्गल परावर्त स्वरुप, लोकक्षेत्र के प्रदेश, उत्सर्पिणि अवसर्पिणि का समय और रसबन्ध के स्थान जैसे तैसे (बिना अनुक्रम) से स्पर्शे और दूसरा अनुक्रम पूर्वक मर करके स्पर्शे करे वह क्षेत्रादि बादर और सूक्ष्म पुद्गल परावर्त अनुक्रम से होता है ॥८८॥ अल्पत्तर प्रकृति का बांधने वाला जिसका सबसे उत्कृष्ट योग हो ऐसा सज्ञी पर्याप्ता जीव उत्कृष्ट प्रदेश का बन्धक होता है और विपरितपने जघन्य प्रदेश बन्धक होता है ॥८९॥ प्रदेश बन्ध स्वामी मिथ्यादृष्टि और अविरति आदि चार (अवि० दे० प्र० अप्र०) गुणस्थानकवाले। आयुष्य कर्म का उत्कृष्ट बन्ध करते हैं दूसरे और तीसरे गु० बिना, मिथ्यात्वादि ७ (अनिवृत्ति पर्यन्त) गु० वाले मोहनीय कर्मका, सूक्ष्म संपराय वाले छे मूल और उत्तर १७ प्र० का, अविरति दूसरे कषाय का और देशविरति तीसरे कषाय का उत्कृष्ट बंध करता है ॥९०॥ अनिवृत्ति बादर गु० वाला (पुरुषवेद संज्ज०४) पांच प्रकृति का, और मिथ्यात्वी अथवा सम्यग्दृष्टि जीव शुभ विहायोगति, मनुष्यायु सुरत्रिक, सोभाग्य-त्रिक वैक्रियद्विक, सम चतुस्रसंस्थान, असातावेदनी, और वज्रऋषभना-राच संघयण एवं १३ प्र० का उत्कृष्ट प्रदेश बंध मिथ्यात्वी या सम्यक्त्व-दृष्टि उत्कृष्ट योग से वरतता हुवा बाँधे ॥९१॥

निद्दापयला दुजुअल भयकुच्छा तित्थ सम्मगो सुजई
आहार दुग सेसा उक्कोस पएसगा मिच्छो ॥ ९२ ॥
सुमुणि दुन्नि असन्नि निरयतिग सुराउ सुर विउव्विदुग ॥
सम्मो जिणं जहन्नं सुहुमनिगो आइ खणीसेसा ॥ ९३ ॥
दं सण छक्क भयकुच्छाबितितुरिअ कसाय विग्घ नाणाण ॥
मूलछगे णुक्कोसो चउह दुहासेसि सव्वत्थ ॥ ९४ ॥

निद्रा प्रचला, हास्य, युगल, भय, जुगुप्सा, का उ० प्र० बन्ध सम्यक्त्व दृष्टि ॥ आहारक द्विक का सुयति अर्थात् अप्रमत्त साधु और शेष ६६ प्र० का उ० प्रदेशबन्ध मिथ्यादृष्टि जीव करते हैं ॥ ९२ ॥ (जघन्य प्रदेशबन्ध स्वामी कहते हैं) अप्रमत्त यति आहारक द्विक को, असंज्ञि पर्याप्त नरकत्रिक और देवायुष्य को, सम्यक्दृष्टि (नारकी देवता से च्यव कर मनुष्यभव प्रथम समय) देवद्विक, वैक्रिय द्विक और जिन नाम कर्म को ज० प्रदेशबन्ध से बांधे और शेष १०९ प्र० को अपर्याप्त सूक्ष्म निगोद के जीव उत्पत्ति प्रथम समय ज० प्रदेशबन्ध से बांधते हैं ॥ ९३ ॥ दर्शनषट्क (४ द० दो निद्रा) भय, जुगुप्सा, दूसरा, तीसरा, चौथा कषाय, पांच अन्तराय, पांच ज्ञानाव० का और मोहनीय, आयुष्य कर्म वर्ज के शेष छः मूल प्रकृतियों के विषय अनुत्कृष्ट प्रदेशबन्ध चार प्रकार (सादि, अनादि, ध्रुव, अध्रुव) से होता है। शेष तीन प्रकार के प्रदेशबन्ध विषय और बाकी रही हुई सर्व प्रकृतियों के प्रदेशबन्ध विषय सर्वत्र दो भांगे (सादि, अध्रुव) से बन्ध होता है। जिसके १०१६ भांगे होते हैं। सो यन्त्रान्तर्गत समझ लेना ॥ ९५ ॥

सेढि असंखिज्जंसे जोगट्ठाणाणि पयडि ठिई भेआ ॥
ठिईबंधज्झ कसायाणु भागठाणा असंखगुणा ॥ ९५ ॥

तत्तो कम्मपएसा अणंतगुणिया तओ रसच्छेआ ॥
जोगा पयडि पएसं ठिई अणुभगं कसायाओ ॥ ९६ ॥

चउदसरज्जूलोगो बुद्धिकओ सत्तरज्जूमाणघणो ॥
तद्दीहेग पएसो सेढी पयरो अ तव्वगो ॥ ९७ ॥

पूर्वोक्त योगस्थान सबधी सात बोल का अल्पाबहुत्व कहते हैं ॥ श्रेणी के असं० भाग अर्थात घनीकृत सात राजकी लम्बी एक प्रदेश की आकाश श्रेणी उसके असं० भागमें जितने आकाश प्रदेश हो उतने योग स्थान वीर्य के सूक्ष्म विभाग हैं, स्वाप्रायोग्य सर्व जघन्य योग स्थान विषय जीव ज० १ समय उ० ४ समय तक रहता है। उत्कृष्ट योग स्थान विषय ज० १ उ० २ समय रहता है। मध्यम योग स्थानमे ज० १ उ० ८ समय तक रहता है। वे योग स्थान[1] असंख्याते हैं। इससे प्रकृति[2] भेद असं० गुणे, जिससे स्थिति[3] भेद, स्थिति बन्ध अध्यवसाय[4] स्थान. और रसबन्ध[5] के अध्यवसाय स्थान अनुक्रमसे असं० असं० गुण होते हैं ॥९५॥ इस से कर्म[6] प्रदेश अनन्त गुणे। इससे रसविभाग पलिछेद अर्थात् रस अविभाग के अणुवें अनन्त गुणे। ( प्रकृति, स्थिति, अनुभाग और प्रदेश बंधका हेतु कहते हैं ) योगसे प्रकृति और प्रदेश बन्ध होता है, तथा कषायसे स्थिति और रसबन्ध होता है,॥ चोदह राज प्रमाण लोक है,॥ उसको मति कल्पना से घन करने पर सात राज प्रमाण होता है, उस घनीकृत लोक प्रमाण लम्बी एक प्रदेश की श्रेणी को शुची श्रेणी कहते है, उस शुचि श्रेणी का वर्ग करने से प्रतर होता है ॥९७॥

४ ३ १
अणदंस नपु सित्थी वेअच्छक्क च पुरिस वेअच ॥
दो दो एगतरिए सरिसे सरिस उवसमेइ ॥ ९८ ॥

४ १ १ १ ३ १ ३ ३ १
अणमिच्छ मीस सम्म तिआउ इग विगल थीण तिगुजोअ ॥
२ २ २ १ १ ८ १ १
तिरि निरय थावर दुग साहारायवअड नपु सित्थी ॥ ९९ ॥

६ १ ४
छग पुम सजलणा दोनिदा विग्घा वरण खए नाणी ॥
देविंदसूरिलिहिअ सयगमिण आयसरणट्ठा ॥ १०० ॥ इति

(उपशम श्रेणी करने वाला) अनंतानुबंधी कषाय ४, दर्शनमोहनीय ३ नपुंसकवेद, स्त्रीवेद, हास्यादि षट्, पुरुषवेद और एकेक सज्वल कषाय के अंतर से दो दो दूसरे कषाय बराबरी के अनुक्रम से उपशमावे ॥ ९८ ॥ स्थापना (क्षपक श्रेणीक करने वाला) अनंतानुबंधी कषाय ४, दर्शन मोहनीय ३, आयुष्य ३, एकेन्द्रिय, विकलेंद्रिय, थिणद्धित्रिक, उद्योतनाम, तिर्यंच द्विक, नरक द्विक, स्थावर द्विक साधारणनाम, आतपनाम, दूसरा तीसरा कषाय ८, नपुंसकवेद, स्त्रीवेद, ॥ ९९ ॥ हास्यादिषट्, पुरुषवेद, सज्वल कषाय दो निद्रा पाच अंतराय, नौ दर्शनावरणीय क्षय होने से केवली होते हैं ॥ यह शतकनामा कर्मग्रन्थ अपनी आत्मा को सभालने के लिये देवेन्द्रसूरिजी ने लिखा ॥ १०० ॥ इति



## उपशमश्रेणी

उपशम यति

संज्वल लोभ २८

| अप्र० लोभ २६ | प्रत्या० लोभ २७ |
|---|---|

संज्वलमाया २५

| अप्र० माया २३ | प्रत्या० माया २४ |
|---|---|

संज्वलमान २२

| अप्र० मान २० | प्रत्या० मान २१ |
|---|---|

संज्वलक्रोध १९

| अप्र० क्रोध १७ | प्रत्या० क्रोध १८ |
|---|---|

पुरुषवेद १६

हास्यादि षट्क १५

स्त्रीवेद ९

नपुंसकवेद ८

मिथ्या० मिश्र० सम्य० मोहनीय
१ २ ३ ७

अनुतानुबंधी क्रो० मा० मा० लो०
१ २ ३ ४

# क्षपकश्रेणीयन्त्रम्

| | | |
|---|---|---|
| | तत सिद्ध गति<br>क्षयगति १४८<br>१२ प्रकृति<br>७३ प्रकृति | १४ वे० गुणस्था०<br>१३ वे० ,, |
| | ज्ञानाव० ५ दर्शना० ४ अन्तराय५ एव १४ | |
| | निद्रा द्विक २<br>सञ्जल लोभ १<br>सञ्वल माया १<br>सज्वल मान १<br>सञ्जल क्रोध १<br>पुरुष वेद १<br>हास्यादि षट् ६<br>स्त्रीवेद १<br>नपुसक वेद १<br>एकेन्द्रियादि १६ प्र० | १२ वे० गुणस्था०<br>१० वे० गुणस्था० |
| | अप्रत्या० क्रोध मान माया लोभ० प्रत्या० क्रोध मान माया लोभ ८ | |
| | देव नारकी तीर्यचायु ३<br>सम्यकत्व मोहनीय १<br>मिश्र मोहनीय १<br>मिथ्यात्व मोहनीय १ | ४-५-६<br>७ वे गुण<br>स्थानकर्मे |
| | अनन्तानुबन्धी क्रोध मान माया लोभ ४ | |

॥ इति शतक नामा पचम कर्मग्रन्थ समाप्तम् ॥

श्री देवेन्द्रसूरीश्वरजी महाराज कृत पांचों कर्मग्रन्थ का हिन्दी अनुवाद शा० लाधूरामजी तत् पुत्र मेघराज मुणोत फलौदी वाले ने स्वपर हित के लिये अपनी बुद्धि अनुसार पूर्वाचार्यो के ग्रन्थान्तर से उधृत कर संक्षेप से किया है। मति दोष से कहीं न्युनाधिक लिखा हो उसको सज्जन जन कृपा करके सुधार लेंगे । विक्रम संवत १६८? मिती श्रावण सुद १५ । शुभम् भवतु ।



मेघध्वनि वर्षत हिय हर्षत है जग जीवन को सुखदाई ।
घन ज्यू घोर मोर सुनि हर्षित तन मन अति ही हुलसाई ॥
राजित वाजित सुरनर सेवित पद कज रज को शीष चढाई ।
जय जग जीवन नित हित चित धर वीर धीर को शीप नमाई ॥ १ ॥
मुनि गण बीच सुशोभ दिवाकर कर्म विपाक जो दिय दिखाई ।
नौविधिब्रह्म कीर्ति यश छाजित, राजित सूरि देविन्द्र सदाई ॥
तत्वज्ञान श्री कर्मग्रन्थ को शब्दार्थ किनो सुखदाई ।
फलवृद्धि का सुहोय सदा जेहि ज्ञान रत्न को कठे ठाई ॥ २ ॥

## इति पांचों कर्मग्रन्थ हिन्दी सानुवाद समाप्त ।



॥ॐ नमः सिद्धं ॥

श्री चन्द्रमहत्तराचार्य कृत

# सप्ततिका नामा षष्ट कर्मग्रन्थ.



### मंगल और अभिधेय

सिद्धपएहिं महत्थं, बंधोदय संत पयडि ठाणाणं ॥
वुच्छं सुण संखेवं, नीसंदं दिट्ठि वायस्स ॥ १ ॥

कइ बंधतो वेअइ, कइ कइ वा संत पयडि ठाणाणि ॥
मूलुत्तर पगईसु, भंग विगप्पा मुणेअव्वा ॥ २ ॥

### मूल प्रकृति के बंधोदय सत्ता संवेध

अट्ठविह सत्त छब्बंधएसु, अट्ठेव उदय संतंसा ॥
एगविहे तिविगप्पो, एगविगप्पो अबंधंमि ॥ ३ ॥

### जीवस्थान विषय मूल प्रकृति भंग

सत्तट्ठ बंध अट्ठुदय, संततेरससु जीवठाणेसु ॥
एगंमि पंच भंगो, दो भंगो हुंति केवलिणो ॥४॥

### गुणस्थान विषय भंग

अट्ठसुएक्क विगप्पो, छस्सुवि गुण सन्निएसु दुविगप्पो ॥
पत्तेअं पत्तेअं बंधोदय संत कम्माणं ॥५॥

आठ कर्मों की उत्तर प्रकृति.

पंचनव दुन्नि अट्ठावीसा, चउरो तेहव बायाला ॥
दुन्निअ पंचय भणिया, पयडियो आणु पुव्वीए ॥६॥

उत्तर प्रकृतियों का बंधोदय सत्तासंवेध.

बंधोदय संतंसा, नाणावरणांतराइए पंच ॥
बंधोवरमेवि उदय, संतं सा हुंति पंचेव ॥७॥

दर्शनावरणीय कर्म का गुणस्थान विषय बंधस्थानादि

बंधस्सय संतस्सय, पगइ ठाणाइ तिण्णि तुल्लाइ ॥
उदय ठाणाइ दुवे, चउपणगं दंसणावरणे ॥८॥

दर्शनाव० का गुणस्थान विषय संवेधबंध.

बीआ वरणे नव बंधएसु, चउ पंच उदय नव संता ॥
छच्चउबंधे चउ बंधुदए छलंसाय ॥९॥
उवरय बंधे चउपण, नवंस चउरूदय छच्चऊ संत ॥
वेअणि आउअ गोए, विभज्ज मोहं परं वुच्छं ॥१०॥

गोत्र वेदनीय और आयु कर्म के संवेधभंग.

गोअंमि सत्त भंगा, अट्ठय भंगा हवंति वेअणिए ॥
पण नव नव पण भंगा, आउ चउक्के वि कमसो उ ॥११॥

मोहनोय कर्म का बंधस्थान.

बावीस इक्कवीसा, सत्तरसं तेर सेव नव पंच ॥
चउतिग दुगं चइक्कं, बंधट्ठाणाणि मोहस्स ॥१२॥

### मोहनीय के नव उदयस्थान

एग व दोव चउरो, एत्तो एगाहिआ दसुक्कोसा ॥
ओहेण मोहणिज्जे, उदय ठाणाणि नव हु वि ॥ १३ ॥

### मोहनीय के पन्द्रह सत्तास्थान

अट्ठय सत्तय छच्चउ, तिगदुग एगाहिआ भवेवीसा ॥
तेरस बारिक्कारस, इत्तो पचाइ एगूणा ॥ १४ ॥
सतस्स पयडि ठाणाणि, ताणि मोहस्स हु ति पन्नरस ॥
ब धोदय सते पुण, भग विगप्पे बहूजाण ॥ १५ ॥

### मोहनीय के बधस्थान भग

छब्बावीस चउइग, वीसे सत्तरस तेरसे दो दो ॥
नव ब धगे वि दुण्णिओ, इक्किक्क मओपर भगा ॥ १६ ॥

### कौन २ से बधस्थानमें कितने २ उदयस्थान हैं

दस बावीसे नव इगवीसे, सत्ताइ उदय कम्मसा ॥
छाइ नव सतरसे, तेरे पचाइ अट्ठेव ॥ १७ ॥

### नव प्रकृतिके बध भग

चत्तारि आइ नव ब ध एसु उक्कोस सत्तमुदयसा ॥
पचविह ब धगे पुण, उदओ दुण्ह मुखे अन्तो ॥ १८ ॥

### बधस्थान उदयस्थान

इतो चउब धाइ इक्किक्कुदया हवति सव्वेवि ॥
ब धो वरमे विवहा, उदया भावे विवा हुआ ॥ १९ ॥

उदय स्थानभंग

इक्कग छक्किक्कारस, दस सत चउक्क इक्कगं चेव ॥
एए चउवीसगया, वार दुगिक्कमिइक्कारा ॥ २० ॥
( पाठान्तर ) चउवीस दुगिक्कि मिक्कारा ॥ २० ॥

इन भागोंकी विशिष्टपने सख्या और पद वृंदानि

नवतेसीइसएहिं, उदयविगप्पेहिमोहिआ जीवा ॥
अउणुतरि सीआला, पयविंद सएहि विन्नेआ ॥ २१ ॥

मतान्तरे भंग सख्या और पद संख्यमाह

नवपंचाण उअसए, उदय विगप्पेहि मोहिआ जीवा ॥
अउणुतरि एगुतरि, पयविंद सएहिं विन्नेआ ॥ २२ ॥

बंधस्थाने सत्तास्थान

तिन्नेवय बावीसे, इगवीसे अट्ठवीससतरसे ॥
छच्चेव तेरनवबंध एसु पंचेव ठाणाणि ॥ २३ ॥

पंचविह चउविहेसु, छछक्क सेसेसु जांण पंचेव ॥
पतेअं पतेअं, चतारि अबंधवुच्छेए ॥ २४ ॥

दस नव पन्नर साउ बंधोदय संत पयडि ठाणाणि ॥
भणिआणि मोहणिज्जे, इत्तोनामं परंवुच्छं ॥ २५ ॥

नामकर्मके बंधस्थान

तेवीस पण्णवीसा छव्वीसा अटवीस गुणतीसा ॥
तीसेग तीसमेगं, बंध ठाणाणि नामस्स ॥ २६ ॥

बंधस्थानक विषय भंग संख्या

चउपण वीसासोलस, नव नाण उईमया यअडयाला ॥
ग्यालूत्तर छायाल मया इक्किक्कि बंधविहि ॥२७॥

नामकर्म के बारह उदयस्थान

वीसिगविसा चउवीसग्गाउ एगाहिआ या इगतीसा ॥
उदय ठाणाणी भवे, नव अट्ठय हु ति नामस्स २८॥

उदयस्थाने सर्व भंग संख्या

इक्क विआलिक्कारस, तित्तिसा छस्सयाणि तित्तीसा ॥
बारम सत्तरस सयाणहिगाणि बिपचसीईहि ॥२९॥
अउणत्ती सिक्कारस, सयाणि हिअ सत्तर पंच सट्ठीहि ॥
इक्किक्कगचवीस, दट्ठुदयतेसु उदय विहि ॥३०॥

नाम कर्म के सत्तास्थान

तिदुनउई गुण नउई, अटसी छलसी असीइ गुणसीई ॥
अट्ठय छप्पन्नत्तरि नवअट्ठय नाम सताणि ॥३१॥

नामकर्म का बंधोदय सत्तास्थान

अट्ठ यबारस बारस, बंधोदय सत पयडि ठाणाणी ॥
ओहेणाउएसेणय जत्थ जहा संभव विभ जे ॥३२॥

सामान्यपने बंधोदय सत्ता संवेध

नवपणगोदय सत्ता, तेवीसे पणवीस छव्वीसे ॥
अट्ठ चउरट्ठ वीसे नवसत्ति गुणतीसतीसम्मि ॥३३॥

### गुणस्थाने मोहनीयकर्म बंधस्थान.

गुणठाणएसु अट्ठसु, इक्किक्कं मोहबंधठाणं तु ॥
पंचा अनिअट्टिठाणे, बंधोवरमो परंतत्तो ॥ ४८ ॥

### गुणस्थाने मोहनीय कर्म उदयस्थान.

सत्ताइदस उमिच्छे, सामयणमीसए नवुक्कोसो ॥
छाइ नवउ अविरए, देसे पंचाइ अट्ठेव ॥ ४९ ॥

विरए खओवसमिए, चउराइसत्त छच्च पुव्वंमि ॥
अनि अट्टिबायरे पुण, इक्कोव दुवे व उदयंसा ॥ ५० ॥

एगं सुहुमसरागो, वेएइ अवेअगा भवे सेसा ॥
भगाणंच पमाणं, पुव्वुदिट्ठेण नायव्वं ॥ ५१ ॥

### मोहनीयकर्म उदयस्थाने भगसख्या.

इक्क छडिक्कारिक्कारसेव इक्कारसेव नवतिन्नि ॥
एए चउवीसगया, बारदुगेपंच इक्कमि ॥ ५२ ॥

### सर्वभंग सख्या

बारस पण सट्ठिसया, उदयविगप्पेहि मोहिआजीवा ॥
चुलसीई सत्तुतरि, पयविंदसएहि विन्नेआ ॥ ५३ ॥

### गुणस्थाने मोहनीयकर्म उदयभग.

अट्ठग चउ चउ चउरट्ठगाय चउरो अहुंति चउवीसा ॥
मिच्छाइ पपुव्वंता, बारस पणगंच अनिअट्टी ॥ ५४ ॥

गुणस्थाने योगादिभंग

जोगो व ओगलेसाइएहिं गुणिआ हवंति कायव्वा ॥
जेजत्थगुणठाणे, हवंति ते तत्थ गुणकारा ॥ ५४ ॥

गुणस्थान उदयपद

अट्ठट्ठीबत्तीसं, बत्तीसं सट्ठिमेव बावन्ना ॥
चोआल दोसु वीसा, विअमिच्छ माइसु सामन्नं ॥ ५६ ॥

गुणस्थाने मोहनीयकर्म सत्तास्थान

तिन्नेगे एगेगं, तिगमीसे पंच चउसु तिग पुव्वे ॥
इक्कार बायरं मिउ, सुहमे चउ तिन्नि उवसंते ॥ ५७ ॥

गुणस्थाने नामकर्म बंधुदय सत्तास्थान

छन्नव छक्कं तिगसत्त, दुगदुग तिग दुग तिअट्ठ चउ ॥
दुगछच्चउ दुगपण चउ चउदुगचउपणगएचउ ॥ ५८ ॥
एगेगमट्ठ एगेगमट्ठ, छउमत्थ केवलि जिणाणं ॥
एग चउ एग चउ, अट्ठ चउदुछक्कमुदय सा ॥ ५९ ॥

मिथ्यात्वे बंधभंग

चउपणवीसासोलस, नव चचालासया य बाणउई ॥
बत्तीसुत्तर छायालसया, मिच्छस्स बंधविहिं ॥ ६० ॥

सास्वादने बंधभंग

अट्ठसया चउसट्ठी, बत्तीसयसाइं सासणे भेआ ॥
अट्ठावीसाईसु, सव्वाणट्ठहिगछन्नउई ॥ ६१ ॥

मिथ्यात्वगुणस्थाने उदयभंग.

इगचत्तिगारबत्तीस, छसय इगतीसइगार नवनउइ ॥
सतरिगसिगुनीस चउदइगार चउसट्ठिमिच्छुदया ॥ ६२ ॥

सास्वादन गुणस्थाने उदयभंग.

बत्तीस दुन्नि अट्ठय, बासीइ सयायपंचनव उदय ॥
बारऽहिआ तेवीसा बावन्निक्कारससयाय ॥ ६३ ॥

गतिमार्गणा विषयनामकर्म के बंधुदय सत्तास्थान.

दोछक्कट्ठचउक्कं, पणनवइक्कारछक्कगं उदया ॥
नेरइ आइसुसत्ता, तिपंचइक्कारस चउक्कं ॥ ६४ ॥

जतिमार्गणाए बंधुदय सत्तास्थान.

इगविगलिंदिअ सगले, पणपंचय अट्ठबंधठाणाणं ॥
पणछक्किक्कारुदया, पण पणबारसय संताणि ॥ ६५ ॥
इअ कम्मपगइठाणाणि सुट्ठुबंधुदयसंत कम्माणं ।
गइआइएहि अट्ठसु, चउप्पयारेणनेआणि ॥ ६६ ॥
उदयस्सुदीरणाए, सामितओ न विघज्जइ विसेसो ॥
मुत्तूणय इगयालं, सेसाणं सव्व पयडीणं ॥ ६७ ॥
नाणंतरायदसगं, दसणनववेअणिज्ज मिच्छत्तं ॥
सम्मत्तलोभवेआउआणि नव नाम उच्चं च ॥ ६८ ॥

गुणस्थाने बंधप्रकृति

तित्थयराहारग निरहिआउ, अज्जइसव्व पयडीओ ॥
मिच्छत्तवेअगो सासाणोवि गुणवीससेसाओ ॥६९॥
छायाल सेसमीस अविरय सम्मो तिआल परिसेसा ॥
तेवन्न देस विरओ, विरओ सगवन्नसेसाओ ॥७०॥
इगुणट्ठिमप्पमतो, बंधइ देवाउ अस्स इअरो वि ॥
अठावन्नमपुव्वो, छप्पन्नवावि छव्वीस ॥७१॥
बावीसाएगुण, बंधइ अट्ठारसंतमनिअट्ठी ॥
सतरसुहुमसरागो, सायममोहो सजोगुत्ति ॥७२॥
एसोउ बंध सामित्त ओहो गइ आइएसु वि तहेव ॥
ओहाओ साहिज्जइ जत्थ जहा पगइ सब्भावो ॥७३॥
तित्थयरदेव निरयाउअंच, तिसुतिसुगइसु बोधव्वं ॥
अवसेसा पयडीओ, हवंति सव्वासु वि गइसु ॥७४॥

उपशमश्रेणी स्वरूप

पढमकसाय चउक्क, दंसण तिग सत्तगा वि उवसंता ॥
अविरयसम्मत्ताओ, जावनिअट्टिंति नायव्वा ॥७५॥
सत्तट्ठ नवय पनरस, सोलस अठारसेवगुणवीसा ॥
एगोहि दु चउवीसा, पणवीसा बायरे जाण ॥७६॥
सत्तावीस सुहुमे, अट्ठावीसंच मोह पयडीओ ॥
उवसंतवीअराए, उवसंता हु तिनायव्वा ॥७७॥

क्षपकश्रेणी.

पढमकसाय चउक्कं, इत्तोमिच्छत्त मीससम्मतं ॥
अविरय सम्मे देसे, पमत्ति अपमत्ति खीअंत्ति ॥७८॥
अनिअट्टिबायरे थीणगिद्धि निग निरय तिरिअ नामाओ ॥
संखिज्जइमेसेसे, तप्पाउग्गाओ खीअंति ॥७९॥
इत्तोहणइ कसायट्ठगंपि पच्छा नपुंसगं इत्थि ॥
तो नोकसायछक्कं, छुहइ संजलण कोहंमि ॥८०॥
पुरिसं कोहे कोहं, माणे माणंच छुहइ मायाए ॥
मायंच छुहइ लोभे, लोहं सुहुमं पि तो हणइ ॥८१॥
खीण कसाय दुचरिमे, निद्दं पयलंच हणइ छउमत्थो ॥
आवरणमंतराए, छउमत्थो चरम समयंमि ॥८२॥
देवगइ सहगयाओ, दुचरम समयं भविअंमि खिअंति ॥
सविवागे अरनामा, नीआगोअंपि तत्थेव ॥८३॥
अन्नयरवेयणीअं, मणुआउअ मुच्चगोअनवनामे ॥
वेएइ अजोगिजिणो, उक्कोस जहन्नमिक्कारा ॥८४॥
मणुगइ जाइतसबायरच पज्जत्त सुभगमाइज्जं ॥
जसकित्ति तित्थयरं, नामस्स हवंति नवएआ ॥८५॥

मतांतरगाथा

तच्चाणु पुव्विसहिआ, तेरसभवसिद्धिअस्स चरमंमि ॥
संतंसग मुक्कोसं, जहन्नयं बारस हवंति ॥८६॥

मणुअगइ सहगयओ भवखित्तविवाग जिअविवाओ ॥
वेअणि अन्नयरुच्च, चरम समयंमि खीअंति ॥८७॥
अहसुइअ सयल जगसिहरमरुअ निरुवमसहाव सिद्धिसुह ॥
अनिहण मव्वाबाह, तिरयण सार अणुहवंति ॥८८॥

उपसंहार

दुरहिगम निउण परमत्थ रुइर बहुभगदिट्ठिवायाओ ॥
अत्था अणुसरिअव्वा, बंधोदय संतकम्माणं ॥८९॥
जो जत्थ अपडिपुन्नो, अत्थो अप्पागमेण बद्धोत्ति ॥
तं खमिऊण बहुसुआ, पूरेऊण परिकहंतु ॥९०॥
गाहग्ग सयरीए, चंदमहत्तरमयाणुसारीए ॥
टीगाइ निअमिआण, एगूणा होइ न उइओ ॥९१॥ इति

इति सप्ततिकाख्यः षष्ठःकर्मग्रन्थ

सपूर्णः